( ८१ )

रति-सुबिसारद तुहु राख मान।
बाढ़िले जौबन तोहे देब दान ॥ २ ॥
आबे से अलप रस न पूरब आस।
थोर सलिल तुअ न जाय पियास ॥ ४ ॥
अलप अलप रति यहि चाहि नीति।
प्रतिपद चाँद-कला सम रीति ॥ ६ ॥
थोरि पयोधर न पूरब पानि।
न दिह नख-रेख हरि रस जानि ॥ ८ ॥
भनइ बिद्यापति कइसन रीति।
काँच दाड़िम प्रति ऐसन प्रीत ॥ १० ॥

१—रति सुबिसारद=कामक्रीड़ा में परम चतुर। तुहु=तुम। मान=मर्यादा। २—आबे=इस समय से=वह। अलप=थोड़ा पूरब=पूरेगा। ३—सलिल=पानी। तुअ=तेरी। न जाय=नहीं जायगी। ५—६—जिस प्रकार प्रतिपदा से चन्द्रमा थोड़ा-थोड़ा बढ़ता है, उसी प्रकार रति भी थोड़ी-थोड़ी करके बढ़ानी चाहिये, यही नीति है। ७—थोरि=छोटा। पयोधर=कुच। पानि=हाथ। अभी कुच छोटे हैं, उनसे तुम्हारे हाथ भी नहीं भरेंगे। ८—हे हरि, उनपर नख की रेखा मत दो—उन्हें नखों से मत बकोटो, तुम तो स्वयं रस की बात जानते हो। ९—कइसन=किस प्रकार की। १०—दाड़िम=अनार [कुच की उपमा]। ऐसन=इस प्रकार।

———

"जहाँ न जाय रवि, तहाँ जाय कवि।"

( ८३ )

निबि-बंधन हरि किए कर दूर।
एहो पए तोहर मनोरथ पूर ॥ २ ॥
हेरने कओन सुख न बुझ बिचारि।
बड़ सुहु ढीठ बुझल बनमारि ॥ ४ ॥
हमर सपथ जौं हेरह मुरारि।
लहु लहु तब हम पारब गारि ॥ ६ ॥
बिहर से रहसि हेरने कौन काम।
से नहि सहबहि हमर परान ॥ ८ ॥
कहाँ नहि सुनिए एहन परकार।
करए बिलास दीप लए जार ॥ १० ॥
परिजन सुनि सुनि तेजब निसास।
लहु लहु रमह सखीजन पास ॥ १२ ॥
भनइ बिद्यापति एहो रस जान।
नृप सिबसिंघ लखिमा-बिरमान ॥ १४ ॥

---

१—निबि बंधन = कोंचे का बन्धन। किए = क्यों। २—एहो पए = इससे भी। ३—हेरने = देखने से। ४—बुझल = मैं समझ गई। ५—हेरह = देखो। ६—लहु लहु = धीरे-धीरे। पारब गारि = गाली दूँगी। ७—एकान्त में [चुपचाप] विहार करो? [विहार से रहसि] भला देखने से क्या प्रयोजन। ९—एहन परकार = ऐसा ढंग। १०—काम-क्रीड़ा के समय दीपक जला ले। ११—परिजन = पड़ोसी। तेजब निसास—[केलि-समय में] निःश्वास लेना। १२—रमह = संभोग करो। पास = निकट। १४—बिरमान = पति।

( ८४ )

सुन सुन नागर निवि-बंध छोर।
गाँठिते नाहि सुरत-धन मोर ॥ २ ॥
सुरत क नाम सुनल हम आज।
न जानिअ सुरत करए कौन काज ॥ ४ ॥
सुरत क खोज करब जहाँ पाब।
घर कि अछए नाहि सखिरे सुधाब ॥ ६ ॥
बेरि एक माधव सुन मझु बानि।
सखि सयँ खोजि माँगि देब आनि ॥ ८ ॥
बिनति करए धनि माँगे परिहार।
नागरि-चातुरि भन कबि-कंठहार ॥ १० ॥

---

इस पद्य में राधा का विचित्र परिहास, बड़ी सफाई से, वर्णित है। कृष्ण राधा से 'सुरत, माँग रहे है—राधा से काम-क्रीड़ा करने को कह रहे है—इसपर राधा कहती है—"अरे चतुर, सुनो, मेरी नीवी का बन्धन छोड़ो इसकी गाँठ में 'सुरत, रूपी धन नहीं छिपा पड़ा है। मैंने 'सुरत' का नाम तो आज ही सुना है, न जाने 'सुरत' [कौन है और] क्या काम करता है? हाँ, आज से मैं, जहाँ पाऊँगी, सुरत की खोज करूँगी। सखियों से पूछूँगी [सखि रे सुधाब] कि मेरे घर में है कि नहीं। माधव! एक बार मेरी बात सुन लो, सखियों से यदि प्राप्त कर सकूंगी तो खोज ढूँढ़कर तुम्हें ला दूँगी।" यों नायिका बिनती करती और उन्हें मना कर रही है, कवि-कंठहार विद्यापति नागरी नायिका की इस चातुरी का ( चतुरता-पूर्ण ) वर्णन करते हैं।

( ८५ )

हरि-कर हरिनि-नयनि तन सौंपलि
सखिगन गेलि आन ठाम
अवसर पाइ धनि कर धरि नागर
बिनति करए अनुपाम ॥ २ ॥
हरिनि-नयनि धनि रामा ।
कानुक सरस परस संभाषन
मेटल लाजक धामा ॥ ४ ॥
सुखद सेजोपरि नागरि नागर
बइसल नव रति-साधे
प्रति अंग चुम्बन रस अनुमोदन
थर-थर काँपए राधे ॥ ६ ॥
मदन-सिंहासन करल अरोहन
मोहन रसिक सुजान ।
भय-गढ़ तोड़ल अलप समाधल
राखल सकल समान ॥ ८ ॥
कह कवि-सेखर गरुअ भूख पर
करु अल थोर अहार ।
अइसन दुहु मन तरफइ पुन पुन
बाढ़ल अधिक बिकार ॥१०॥

---

४—सरस परस=रसमय स्पर्श, आलिंगन ५—सेजोपरि—शय्या के ऊपर। करल अरोहन=आरोहण किया, चढ़े। ८—अलप समाधल=थोड़े से संतुष्ट किया। समान=मान-सहित। ९—गरुअ=अधिक।

( ८६ )

सुरत समापि सुतल बर नागर
पानि पयोधर आपी।
कनक संभु जनि पूजि पुजारी
धएल सरोरुह झाँपी ॥ २ ॥
सखि हे माधव, केलि विलासे
मालति रभि अलि ताहि अगोरखि
पुनु रति-रंग क आसे ॥ ४ ॥
बदन मेराए धएल मुख-मडल
कमल मिलल जनि चन्दा।
भमर चकोर दुअओ अरसाएल
पीबि अमिय-मकरन्दा ॥ ६ ॥
भनइ अमीकर सुनह मथुरपति
राधा-चरित अपारे।
राजा सिबसिंघ रूपनरायन
सुकवि भनथि कंठहारे ॥ ८ ॥

१—सुरत=काम-क्रीड़ा। समाति=समाप्त कर। सुतल=सो गया। पानि=हाथ। पयोधर=कुच। आपी=अर्पित कर, रख। २—कनक-संभु=सोने का महादेव। सरोरुह=कमल। ४—अलि=भौंरा। अगोरसि=अगोरे रहता है। ५ मेराए=मिलाकर धएल=रक्खा। बदन""मंडल=कृष्ण ने अपना मुख राधा के मुख से सटाकर रक्खा। ६—दुअओ=दोनों। अरसाएल=अलसा गये। अमीकर=शिवसिंह के मन्त्री। सुकवि-कंठहार=विद्यापति।

( ८७ )

हे हरि हे हरि सुनिए स्रवन भरि
अब न विलास क बेरा।
गगन नखत छल से अबेकत भेल
कोकिल करइछ फेरा॥ २॥
चकबा मोर सोर कए चुप भेल
उठिए मलिन भेल चंदा।
नगर क धेनु डगर कए संचर
कुसुदनि बस मकरंदा॥ ४॥
मुख केर पान सेहो रे मलिन भेल
अबसर भल नहिं मंदा।
बिद्यापति भन एहो न निक थिक
जग भरि करइछ निंदा॥ ६॥

---

१—स्रवन भरि=कान भरकर, अच्छी तरह। बिलास क बेरा=केलि का समय। २—गगन=आकाश। नखत=नक्षत्र, तारे। छल=थे। से=वह। अबेकत भेल=अव्यक्त हुए, छिप गये करइछ फेरा=फेरा कर रही है, इधर-उधर पुकार रही है। ३—सोर कए=शोरगुल करके। चुप भेल=चुप हो गये। ४—धेनु=गौ। डगर=राह। संचर=जा रही है। कुमुदिनि बस मकरंदा=कुमुदिनियों से मकरंद (पराग) का झरना (अब) बस (खतम) हो गया अर्थात् ये मुँद गई। मुख केर=मुख का। से हो=वह भी। ५—भल=भला, अच्छा। मन्दा=बुरा। निक=अच्छा, उचित। थिक=है।

( ८८ )

रयनि समापलि फुलल सरोज।
भमि भमि भमरी भमरा खोज॥ २॥
दीप मंद रुचि अम्बर रात।
जुगुतहि जानलि भए गेल परात॥ ४॥
अबहु तेजहु पहु मोहि न सोहाए।
पुनु दरसन होत मदन दोहाए॥ ६॥
नागर राख नारि मान-रंग।
हठ कएले पहु हो रस-भंग॥ ८॥
तत करिअए जत फाबए चोरि।
पर जन रस लए न रह अगोरि॥ १०॥

---

१—रयनि=रात। समापलि=बीत गई। सरोज=कमल। २—भ्रमरी घूम-घूमकर भ्रमर की खोज कर रही है—क्योंकि भ्रमरी को छोड़कर भ्रमर पराग लोभ से रात-भर कमलिनी-कोष में कैद था और अब उसके निकलने का समय आ गया है। ३—दीप=दीपक। मंद-रुचि=क्षीण कान्ति, मलिन। अम्बर=आकाश। रात=लाल हुआ। ४—जुगुतहि=युक्ति से ही। जानलि=जान गई। ५—तेजहु=छोड़ो। पहु=प्रभु, प्रीतम। ६—मदन दोहाए=कामदेव की दुहाई। ७—नागर=चतुर। मान-रंग=आदर और प्रेम। ९—फाबए=फबे। परजन=परपुरुष।

---

"The beauty of poetry is to paint the human life truly."

( ८९ )

आजु बिपरित धनि देखिअ तोय।
बुझए न पारिअ संसय मोय॥ २॥
तुअ मुख-मंडल पुनिम क चाँद।
का लागि भए गेल ऐसन छाँद॥ ४॥
नयन-जुगल भेल काजर बिथार।
अधर निरस इक कओन गमार॥ ६॥
पीनपयोधर नखरेख देल।
कनक-कुंभ जनि भगनहु भेल॥ ८॥
अंग विलेपन कुंकुम भार।
पीताम्बर धरु इथे कि बिचार॥ १०॥
सुजन रमनि तुहु कुलबति-बाद।
का सयँ भुजलि मरम क साध॥ १२॥
कामिनी कहिनी कह सम्बाद।
कह कवि-सेखर नह परमाद॥ १४॥

---

१—बिपरित=बदली हुई। ३ - पुनिम क=पूर्णिमा का। ४—का लागि=किस लिये। ऐसन छांद=इस आकार का अर्थात् ऐसा मलिन। ५—बिथार=बिस्तार, फैल जाना। ६ —अधर=ओष्ठ। ७ —पीन-पयोधर=पुष्ट कुच। ८—कनक-कुम्भ=सोने के घड़े (कुच)। भग-नहु=टूट जाना। कुंकुम भार=केशर से भरा हुआ अर्थात् रक्त वर्ण। १०—पीताम्बर धर=पीताम्बर धारण किये हुई हो—शरीर पीला पड़ गया है। इथे=इसका। कि=क्या। १२-का सयँ=किसके संग। भुंजलि=भोग किया। मरम क साध=हृदय की इच्छा। १४ परमाद=प्रमाद, शिकायत

( ९० )

आजु देखलिसि कालि देखलिसि
आज कालि कत भेद।
सैसव बापुर सीमा छाड़ल
जऊबन बाँधल फेद॥ २॥
सुन्दर कनककेआ मुति गोरी।
दिन दिन चाँद-कला सयँ बाढ़लि
जऊबन सोभा तोरी॥ ४॥
बाल पयोधर गिरि क सहोदर
अनुपामिए अनुरागे।
कओन पुरुष कर परसए पाओल
जे तनु भितल परागे॥ ६॥
मन्द हास बंकिम कए दरसए
चंगिम भौंह बिभंगे।
काम बेआकुलि सामु न हेरए
आओल नयन-तरंगे॥ ८॥
बिद्यापति कबिवर यह गावए
नव जौबन नव कन्ता।
सिवसिंघ राजा एह रस जानए
मधुमति देवि सुकन्ता॥ १०॥

२—बापुर=बेचारा। फेद (अस्पष्ट)। ३—कनककेआ=कनकीया, स्वर्ण-निर्मिता। मुति=मूर्त्ति। ५—बाल पयोधर=छोटे-छोटे कुच। गिरि क सहोदर=पहाड़ के भाई (पहाड़ के ऐसे)।

( ६१ )

सामरि हे झामरि तोर देह।
की कह के सयँ लाएलि नेह ॥२॥
नींद भरल अछ लोचन तोर।
कोमल बदन कमल-रुचि चोर ॥४॥
निरस धुसर करु अधर पँवार।
कोन कुबुधि लुटु मदन-भंडार ॥६॥
कोन कुमति कुच नख-खत देल।
हाय-हाय सम्भु भगन भए गेल ॥८॥
दमन-लता सम तनु सुकुमार
फूटल बलय टुटल गुम हार ॥१०॥
केस कुसुम तोर, सिर क सिंदूर।
अलक तिलक हे सेउ गेल दूर ॥१२॥
भनइ विद्यापति रति अवसान।
राजा सिवसिंघ ई रस जान ॥१४॥

---

अनुपामिए=उपमा देते हैं।६—जितल परागे=पराग को जित लिया—पीला पड़ गया।७—चंगिम=सुन्दर।साम=सामने।

१—सामरि=श्यामा, सुंदरी। झामरि=मलिन। २—की=क्या। के सयँ=किससे। लाएलि=लाई। ३-अछ=है।४—कोमल मुख की कमल-सदृश आभा चोरी चली गई है—वह मंद पड़ गया है। ५-धुसर=धूसर, भूरा। पँवारि=प्रवाल मूँगा। ७ खत=क्षत, घाव। दमन लता=द्रोण पुष्प की लता। १०—बलय=हाथ की चूड़ी। गुम=ग्रीवा,गला। ११-कुसुम=फूल। १२—अलक=आलता, महावर। १४—अवसान=समाप्त।

(९२)

ए धनि पेसन कहथि मोय।
आजु जे कैसन देखिए तोय ॥२॥
नयन बयन आनहि भाँति।
कहइत कहिनि भूलसि पाँति ॥४॥
सुरँग अधर बिरँग भेलि।
का सयँ कामिनि कएल केलि ॥६।
बेकत भए गेल गुपुत काज।
अतए कक्र करह लाज ॥८॥
सघन जघन काँपए तोर।
मदन मथन कएल जोर ॥१०॥
गोर पयोधर रातुल गात।
नखर आँचर झाँपसि हात ॥१२॥
अमिय सागर दुहु से राहि।
मकुंद मातंग बिहर ताहि ॥१४
कह कवि-सेखर कि कर लाज।
कह न कहिनि सखिन समाज ॥१६॥

---

२—आनहि=अन्य ही। सुरँग=लाल। बिरंग=मलिन। ७—बेकत=व्यक्त, प्रकट। ८ अतए=अतएव, यहाँ। कक्र=किसकी। ९—सघन=पुष्ट। जघन=जाँघ। १ —१२—रातुल=लाल। गोरे=कुचों का रंग लाल हो गया है। नखर=नखों की रेखा १३ अमिअ=अमृत। राहि=राधा। १४—मुकुन्द-मातंग=कृष्ण रूपी हाथी।

( ९३ )

आजु देखिए सखि बड़ अनमनि सनि
बदन मलिन सन तोरा।
मन्द बचन तोहि कोन कहल अछि
से न कहिए किछु मोरा॥ २॥
आजुक रयनि सखि कठिन बितल अछि
कान्हु रभस कर मंदा।
गुन-अबगुन पहु एकओ न बुझलनि
राहु गरासल चंदा॥ ४॥
अधर सुखाएल केस अरुझाएल
घाम तिलक बहि गेला
बारि बिलासिनि केलि न जानथि
भाल अरुन उड़ि गेला॥ ६॥
भनइ विद्यापति सुन बर जौवति
ताहि करब किए बाधे।
जे किछु देल आँचर बाँधि लेल
सखि सभ कर उपहासे॥ ८॥

---

१—अनमनि=अनमनी, उदासीन। सनि=समान। बदन=मुख। २—मंद=बुरा। अछि=है। ३-रयनि=रात। रभस=कामक्रीड़ा। मंदा=बुरी तरह से। ४-पहु=प्रीतम। ५—अधर=ओष्ठ। घाम=पसीना। तिलक=टीका। ३- बारि=बालिका। भाल अरुन उड़ि गेला=मस्तक का सिंदूर-बिंदु नष्ट हो गया। ७—किए=कैसे। बाधे=बाधा देना, रोकना। ८— उपहासे=निंदा।

( १४ )

न कर न कर सखि मोहि अनुरोध ।
की कहब हमहु तकर परबोध ॥ २ ॥
अलप बयस हम कानु से तरुना ।
अतिहु लाज डर अतिहू करुना ॥ ४ ।
लोभे निठुर हरि कएलन्हि केलि ।
की कहब जामिनि जत दुख देलि ॥ ६ ॥
हठ भेल रस मोर हरल गेआन ।
निवि-बँध तोड़ल कखन के जान ॥ ८ ॥
देल आलिंगन भुज-जुग चापि ।
तखन हृदय मझु उठल काँपि ॥ १० ॥
नयन वारि दरसाओलि रोइ ।
तबहु कान्हु उपसम नहि होइ ॥ १२ ॥
अधर सुरस मझु कएलन्हि मन्द ।
राहु गरासि निवि तेजल चन्द । १४ ॥
कुच-जुग देलन्हि नख-परहार ।
केहरि जनि गज-कुम्भ बिदार ॥१६॥
भनइ विद्यापति रसवति नारि ।
तुहु से चेतन लुबुध मुरारि ॥ १८ ।

---

२—तकर=उसका । ६—जामिनी=रात । जत=जितना । ८—कखन=कब । ९—भुज जुग=दोनों हाथ । चापि=दबाकर । १०—तखन=उस समय । १२—उपसम=शान्त, ठंढा । १३—अधर =ओष्ठ । १४—तेजल=छोड़ दिया । १५—नख-परहार=नखों की

( ९५ )

कि कहब हे सखि आजु क बिचार।
से सुपुरुष मोहे कएल सिंगार॥२॥
हँसि हँसि पहु आलिंगन देल।
मनमथ अंकुर कुसुमित भेल॥४॥
आँचर परसि पयोधर हेरु।
जनम पंगु जनि भेटल सुमेरु॥६॥
जब निवि-बंध खसाओल कान।
तोहर सपथ हम किछु जदि जान॥८॥
रति-चिन्हे जानल कठिन मुरारि।
तोहर पुने जीअलि हम नारि॥१०॥
कह कवि-रंजन सहज मधु राई।
न कह सुधामुखि गेल चतुराई॥१२॥

---

नोट। १७—केहरि=सिंह। गज-कुम्भ=हाथी का मस्तक। बिदार=फाड़ना। १८—चेतन=चतुरा। लबुध=लोभायमान।

२—कएल=किया। ३—पहु—प्रीतम। ४—मनमथ=कामदेव। कुसुमित=फूला हुआ। कामदेव रूपी अंकुर फूल उठा—काम का पूर्ण विकास हुआ। ५—आँचर=अंचल। पयोधर=कुच। हेरु=देखना। ६—पंगु=पगहीन। जनि=मानों। ७—खसाओल=(खोलकर) गिरा दिया। कान=कृष्ण। ९—रति के चिह्न से जाना कि कृष्ण बड़े कठोर-हृदय हैं। १०—पुने=पुण्य से। जीअलि=जीती बची। ११—सहज मधु राई=राई (राधा) स्वभावतः ही मधु (सदृश) है। १२—गेल चतुराई=चतुरता खतम हो गई।

( १६ )

दृढ़ परिरम्भन पीड़लि मदने।
उबरि भएलहुँ सखि पुरब पुने॥ २॥
टुटि छिड़िआएल मोतिम हार।
सिंदुर लोटाएल सुरंग पँवार॥ ४॥
सुन्दर कुच जुग नख-खत भरी।
जनि गज-कुंभ बिदारल हरी॥ ६॥
अधर दसन देखि जिउ मोरा काँपे।
चाँद-मंडल जनि राहु क झाँपे॥ ८॥
समुद ऐसन निसि न पारिए ऊर।
कखन उगत मोर हित भए सूर॥ १०॥
मोयँ न जाएब सखि तन्हि पिया-ठाम।
बरु जिव मारि नड़ावथि काम॥ १२॥
भनई विद्यापति हेज भय लाज।
आग जारिये पुनु आगि क काज॥ १४॥

---

१—परिरम्भन = गाढ़ आलिंगन। पीड़लि = पीड़ित हुई। मदने = काम-द्वारा। २—उबरि भयलहुँ = मैं बच आई। पुने = पुण्य से। ३—छिड़िआएल = बिखर पड़ा। ४—सुरंग = लाल। पँवार = प्रवाल, मूँगा। ५—कुच = स्तन। जुग = दो। नख-खत = नखों द्वारा दिये गये घाव। ६—गज-कुम्भ = हाथी का मस्तक। बिदारल = विदीर्ण किया चीर-फाड़ डाला। हरि = सिंह। ७—ओष्ठ पर दाँतों का आक्रमण करना देख मेरे प्राण काँप उठे। राहु क झाँपे = राहु का आक्रमण। ९—समुद्र, सागर। ऐसन = समान। ऊर = ओर, सीमा।

( ९७ )

कि कहब हे सखि रातु क बात।
मानिक पड़ल कुबानिक हात ॥२॥
काँच कंचन न जानए मूल।
गुंजा रतन करए समतूल ॥४॥
जे किछु कभु नहि कला रस जान।
नीर खीर दुहू करए समान ॥६॥
तन्हि सौं कहाँ पिरित रसाल।
बानर-कंठ कि मोतिम माल ॥८॥
भनइ बिद्यापति इह रस जान।
बानर-मुँह की सोभए पान ॥१०॥

---

१०—उगत=उगेगा। सूर=सूर्य। ११—मोंय=में। तन्हि=उस। १२—बरु=भले ही। नड़ावथी=छोड़ दे। १४—आग जलाती है, किन्तु पुनः आग ही की जरूरत होती है।

१ कि कहब=क्या कहूँ। रातु क=रात की। २—मानिक=माणिक्य, मणि। पड़ल=पड़ गया। कुबानिक=अपटु व्यापारी। हात=हाथ। ३—कंचन=सोना। मूल=मूल्य, कीमत। ४—गुंजा=एक प्रकार का लाल फल जो जंगल में विशेष होता है, बनवासी इसकी माला बनाते हैं, घुँघची। रतन=रत्न, मणि। समतूल=समान। ६—नीर=पानी। खीर=क्षीर=दूध। ७— तन्हि सौं=इनसे। रसाल=रसमय। ८ बानर=बंदर। कि=क्या। ९—इह=यह। १०—की=क्या। सोभए=शोभता है।

(६८)

पहिलुक परिचय, पेम क संचय
रजनी आध समाजे ।
सकल कला-रस सँभरि न भेले
वैरिन भेलि मोरि लाजे ॥२॥
साए साए अनुसए रहलि वहुते ।
तन्हिहि सुवन्धु के कहिए पठाइअ
जौं भमरा होअ दूते ॥४॥
खनहि चीर धर खनहि चिकुर गह
करए चाह कुच भंगे ।
एकलि नारि हम कत अनुरंजव
एकहि वेरि सब संगे ॥६॥

---

१—पहिलुक=प्रथम बार का । परिचय=जान-पहचान । पेम क=प्रेम का । रजनी=रात । पहली बार का परिचय था—प्रथम-प्रथम भेंट हुई थी, अतः प्रेमके संचय में ही—प्रेमोत्पत्ति में ही—आधी रात बीत गई । २—सभरि न भेले=सँभलकर न हुआ—अच्छी तरह नहीं हुआ । भेलि=हुई । ३—साए=सखि । अनुसए=अनुताप, पछतावा । रहलि=रह गया । ४—तन्हिहि=उनके । कहिए पठाइअ=बोल पठाना बुला भेजना । जौं=जिस प्रकार । भमरा=भ्रमर=भौंरा । ५—खनहि=क्षण । चीर=साड़ी । चिकुर=केश । गह=पकड़ना । कुच-भंगे=कुच को विदीर्ण करना । ६—एकलि=अकेली । कत=कितना । अनुरंजब—अनुरंजन करूँगी, प्रेम निबाहूँगी । वेरि=बार ।

तखन बिनय जत से सब कहब कत
कहए चाइल कर जोली ।
नव रस-रंग भंग भए गेल सखि
ओर धरि भेल न बोली ॥ ८ ॥
भनइ बिद्यापति सुनु बरजौबति
पहु अभिमत अभिमाने ।
राजा सिवसिंघ रूपनरायन
लखिमा देइ बिरमाने ॥ १० ॥

---

७-तखन = उस समय । जत = जितना । से = वह । कहब = कहूँगी । कत = कितना । कहए चाहल = कहना चाहा । कर-जोली = हाथ जोड़कर । ८—नव = नवीन, नया । भंग भए गेल = भग हो गया । ओर=अन्त । ओर धरि भेल न बोली = अन्त तक कह भी न सके—साफ-साफ बात भी नहीं कह सके । ७—८—इस पद का तात्पर्य यह है कि समागम के समय श्रीकृष्ण यह देखकर कि राधा उनकी प्रत्येक चेष्टा का यथोचित समाधान नहीं करती, दोनों हाथ जोड़कर उस समय उसकी प्रार्थना करने लगे । यों, ऐन मौके पर दोनों हाथ प्रार्थना के लिये जोड़े जाने के कारण रति रंग में भंग हो गया । फिर तो कृष्ण के मुख मे बोली तक न निकली । इस पद का यथार्थ मर्म विदग्ध पाठक ही समझ सकेंगे । ९—पहु = प्रभु, प्रीतम । अभिमत = युक्तियुक्त । १०—बिरमाने = विरमण, प्रीतम, पति ।

( ६६ )

उठ उठ माधव कि सुतसि मंद ।
गहन लाग देखु पुनिम क चंद ॥ २ ॥
हार-रोमावलि जमुना-गंग ।
त्रिबलि-त्रिबेनी बिप्र-अनंग ॥ ४ ॥
सिंदुर-तिलक तरनि सम भास ।
धूसर मुख-ससि नहि परगास ॥ ६ ॥
एहन समय पूजह पँचबान ।
होअ उगरास देह रतिदान ॥ ८ ॥
पिक मधुकर पुर कहइत बोल ।
अलपओ अवसर दान अतोल ॥ १० ॥
बिद्यापति कबि एहो रस भान ।
राए सिवसिंघ सब रस क निधान ॥१२॥

---

१—मंद=आलस्य । २—गहन=ग्रहण । ३, ४—रोमावलि= कमर के निकट के रोओं की पंक्ति । त्रिवलि=पेट में पड़ी तीन रेखाएँ । अनंग=कामदेव । हार और रोमावली क्रमशः गंगा और यमुना है, त्रिवली ही त्रिवेणी है और कामदेव ही विप्र है । ५—सिंदुर-तिलक=सिंदूर का टीका । तरनि=सूर्य । भास=प्रकाशित । ६—धूसर=धूमिल, प्रभाहीन । परगास=प्रकाश । ७—एहन=ऐसा । पँचबान=कामदेव । ८—होअ उगरास=उगरास होगा, ग्रहण छूटेगा । देह रतिदान=रति का दान दो । ९—पिक=कोयल । मधुकर= भौंरा । पुर कहइत बोल=गाँव में कहता फिरता है । १०—अल-पओ=थोड़ा ही । अतोल=अनन्त ।

( १८० )

त्रिवलि तरंगिनि पुर दुग्गम जानि
मनमथ पत्र पठाउ।
जोबन-दलपति तोहि समर लागि
ऋतुपति दूत पठाउ ॥३॥
माधव, अब, देखु साजिए बाला।
तसु सैनव तोहें जे संतापल
से सब आओत पाला ॥४॥
कुण्डल चक्र तिलक अंकुस कए
चँदन कवच अभिरामा।
नयन कमान कटाख बान दए
साजि रहल अछि बामा ॥६॥
सुन्दरि साजि खेत चलि आइलि
विद्यापति कवि भाने।
राजा सिवसिंघ रूपनरायन
लखिमा देइ रमाने ॥८॥

१—त्रिवलि=पेट में पड़ी तीन रेखाएँ । तरंगिनी=नदी। त्रिवली रूपी नदी के तट पर (बसे हुए) नगर को दुर्गम जान कामदेव-रूपी राजा ने ( उसे विजय करने को ) पत्र भेजा। २—दलपति=सेनापति। समर लागि=युद्ध के लिये। ऋतुपति=वसंत। ४—तसु=उसके। तोहे=तुमसे। संतापल=दुःख दिया। ५—कुंडल चक्र=कुंडल (कर्णफूल) चक्र है। तिलक-अंकुस=टीका ही अंकुश है। चंदन कवच=चंदन का लेप ही शरीर त्राण है। ६—कमान=धनुष। ७—खेत=युद्धभूमि।

(१०१)

अम्बर बदन झपावह गोरी।
राज सुनइ छिअ चाँद क चोरी ॥२॥
घर घर पहरि गेल अछि जोहि।
अबहि दूखन लागत तोंहि ॥४॥
कतए नुकाएब चाँद क चोर।
जतहि नुकाएब ततहि उजोर ॥६॥
हास-सुधारस न कर उजोर।
बनिक-धनिक धन बोलब मोर ॥८॥
अधर क सीम दसन कर जोति।
सिंदूर क सीम बैसाओलि मोति ॥१०॥
भनइ बिद्यापति होह निरसंक।
चाँदहु काँ थिक भेद कलंक ॥१२

१—अम्बर=वस्त्र। बदन=मुख। झपावह=ढाँक लो। २—चाँद क=चन्द्रमा को। ३—पहरि=पहरी पहरुआ। गेल छल जोहि=ढूँढ़ गया है। ४—दूखन=दोष, कलंक। ५—कतए=कहाँ। नुकाएब=छिपेगा। ६—उजोर=प्रकाश। ७,१०—हास=हँसी। सुधारस=अमृत का रस। अधर क सीम=ओठ के निकट। दसन=दाँत। बैसाओलि=बैठाया। हँसकर प्रकाश मत करो, धनी व्यापारी कहेंगे कि ये मेरे ही धन हैं (क्योंकि) ओठ के निकट दाँत प्रकाश फैला रहे हैं (जो मुक्ता के समान हैं) और सिंदूर-बिन्दु मोती से चमक रहे हैं। ११—होह=होओ। १२—थिक=है। चाँद (और तुम्हारे मुख) में भेद है, क्योंकि उसमें कलंक है।

( १०२ )

लोलुअ वदन-सिरी अछि धनि तोरि।
जनु लागिह तोहि चाँद क चोरि॥२॥
दरसि हलह, जनु हेरह राहु।
चाँद भरम मुख गरसत राहु॥४॥
धवल नयन तोर जनि तरुआर।
तीख तरल तेहि कटाख क धार॥६॥
निरखि निहारि फास गुन जोलि।
बाँधि हलब तोहि खंजन बोलि॥८॥
सागर-सार चोराओल चंद।
ता लागि राहु करए बड़ दंद॥१०॥
भनइ विद्यापति होउ निरसंक।
चाँदहु की किछु लागु कलंक॥१२॥

---

लोलुअ=आन्दोलित, चंचल। वदन-सिरी=वदनश्री, मुख की शोभा। अछि=अस्ति, है। धनि=स्त्री। २—जनु=नहीं। ३,४—दरसि हलह=देखकर (झटपट) हट जाओ। 'शृंगार-तिलक' में यों ही लिखा है—"झटिति प्रविश गेहे मा बहिस्तिष्ठ कान्ते, ग्रहण-समय-वेला वर्त्तते शीतरश्मेः। तव मुखमकलंकं वीक्ष्य नूनं स राहुः। ग्रसति तव मुखेन्दुं पूर्णचन्द्रं विहाय॥' ५—धवल=उजला। जनि=ऐसा। तरुआर=तलवार। ६ ६—तीख=तीक्ष्ण। कटाख क=कटाक्ष की। ७ ८—निरखि=नीचे की ओर फास गुन=गुण रूपी फाँस में। जोलि=जोड़कर, बांधकर। हलब=ले जायगा। बोलि=समझकर। ९—सागर-सार=अमृत। १०—दंद=द्वन्द्व। जोर=जुल्म।

( १०३ )

साँझ क बेरि उगल नव ससधर
भरम विदित सबिताहु ।
कुंडल चक्र तरास नुकाएल
दूर भेल छेरथि राहु ॥२॥
जनु बइससि रे बदन हाथ लाई ।
तुअ मुख चंगिम अधिक चपल भेल
कति खन धरब नुकाई ॥४॥
रत्तोपल जनि कमल बइसाओल
नील नलिनि दल तहु ।
तिलक कुसुम तहु माझ देखि कहु
भमर आबथि लहु लहु ॥६॥
पानी-पलब-गत अधर बिम्ब-रम
दसन दाड़िम बिज तोरे ।
कीर दूर भेल पास न आएब
भौंह धनुहि के भोरे ॥८॥

---

१—संध्या के समय नवीन चन्द का उदय हुआ, जिससे सूर्य का भी भ्रम हुआ—मतलब यह है, सूर्यास्त हो रहा था, उसी समय नायिका घर से निकली । सूर्य अभी पूर्णत: अस्त नहीं हुए थे, इन्हें आश्चर्य हुआ कि मेरे अस्त होने के पहले ही यह कौन सा नवीन चन्द्रमा उदित हुआ । २ कुंडल-चक्र=कुंडल (कर्णफूल) रूपी चक्र । नुकाएल=छिपा हुआ । ३—बदन हाथ लाई=मुख हाथ पर रखकर । ४—चंगिम=सुन्दर । कति खन=कबतक ।

( १०४ )

बड़ कौसलि तुअ राधे।
किनल कन्हाई लोचन आधे ॥२॥
ऋतुपति हटवइ नहि परमादी।
मनमथ मधथ उचित मूलवादी ॥४॥
द्विज पिक लेखक मसि मकरंदा।
काँप भमर-पद साखी चंदा ॥६॥
बहि रति रंग लिखापन माने।
श्री शिवसिंघ सरस-कवि भाने ॥८॥

---

५—रक्तोपल=लाल कमल (हाथ)। कमल= (मुख)। नील नलिनी=नील कमल (आँखें)। लहु=वहाँ भी। ६—लहु लहु=धीरे धीरे। ७—पानि-पलव गत=हाथ पल्लव के समान हैं। अधर=ओष्ठ। बिम्ब रत=बिम्ब फल के समान। दाड़िम बिज=अनार के दाने। ८—कीर=सुग्गा। भोरे=भ्रम में।

१—कौसलि=चुचतुरा। किनल=क्रय किया, खरीदा। २—लोचन आधे=आधी आँख से, एक कटाक्ष से। ऋतुपति=वसन्त। हटवए=व्यापारी। नहि परमादी=प्रमादी नहीं, बुद्धिमान्। ४—मनमथ=कामदेव। मधथ=मध्यस्थ, दलाल। मूल=मूल्य। वादी=कहनेवाला। ५—द्विज-पिक लेखक=कोयल-रूपी ब्राम्हण लेखक हैं। मसि=रोशनाई। मकरन्दा=पराग। ६—काँप=काढ़े का कमल। भमर-पद=भौंरे का पैर। साखी=साक्षी, गवाह। बहि=बही, हिसाब की पुस्तक। रति-रंग=कमः बिलास। लिखापन माने=मान लिखा गया। इस पद्य का

( १०६ )

कउडि़ पठाओले पाव नहि घोर।
घीव ऊघार माँग मति भोर ॥२॥

वास न पावए माँग उपाधि।
लोभ क रासि पुरुष थीक जाति ॥४॥

कि कहब आज कि कौतुक भेल।
अथदहि कान्हक गौरव गेल ॥६॥

आएल बइसल पाव पोआर।
सेज क कहिनी पूछए बिचार ॥८॥

ओछाओन खँड़तरि पलिया चाइ।
आओर कहब कत अहिरिनि-नाइ ॥१०॥

भनइ विद्यापति पहु गुनमंत।
सिरि सिवसिंघ लखिमा देइ कंत ॥१२॥

७—मनसिज=कामदेव। मदजल=हाथी के मस्तक से चूनेवाला पानी। उमताए=पागल हो। पिअतम-आंकुस=प्रीतम रुपी अंकुस। ९—सुमत=मन में आ जाय १०—मुसइत=(मूष् धातु) खोलने से। मनिहसि=मना करना। १२—महत=मत्त, पायल।

१—कउड़ी=कौड़ी (यहाँ मूल्य)। पठाओले=भेजने पर भी। घोर=मट्ठा। २—घीव=घी। मतिभोर=मूर्ख। ३—वास=रहने की जगह। उपाधि=खाद्य-सामग्री। लोभ क रासि=लोभ का खजाना। थिक=है। ६—अथदहि=अस्थान पर, बुरी जगह। ७—पोआर=पवाल, पुआल। ८—ओछाअन=ओछाओन=बिछावन। खँड़तरि=जीर्ण शीर्ण चटाई। पलिया=पलंग।

( १०७ )

धनि धनि चलु अभिसार।
सुभ दिन आजु राजपन मनमथ
पाओब कि रीति बिथार ॥२॥
गुरुजन नयन अंध करि आओब
बांधव तिमिर बिसेख।
तुअ उर फुरत बाम कुच लोचन
कहू मंगल करि लेख ॥४॥
कुलवति धरम करम भय अब सब
गुरु-मंदिर चलु राखि।
प्रियतम संग रंग करु थिर दिन
फलत मनोरथ साखि ॥६॥
नीरद बिजुरि बिजुरि सयँ नीरद
किंकिन गरजन जान।
हरखए बरखए फुल सब साखी
सिखि-कुल दुहु गुन गान ॥८॥

---

१—अभिसार=गुप्त मिलन। २—राजपन मनमथ=काम का राज्य है। बिथार=विस्तार। ३—गुरुजन=बड़े लोग बांधव=बन्धु, मित्र। तिमिर=अन्धकार। ४—फुरत=फड़कना। उर=हृदय। बाम=बायें। लेख=समझो। ६—साखि=शाखी, वृक्ष। ७—नीरद=मेघ। सयँ=संग में। मेघ बिजली के साथ रहता है और बिजली मेघ के साथ (यों ही राधा कृष्ण के साथ और कृष्ण राधा के साथ)। ८—सिकुखिल=मोर।

( १०८ )

कह कह सुन्दरि न कर बेआज।
देखिअ आज अपुरब साज॥ २॥

मृगमद पंक करसि अँगराग।
कोन नागर परिनत होअ भाग॥४॥

पुनु-पुनु चटकि पछिम दिसि हेरि।
कखन आएत दिन कत अछि बेरि॥ ६॥

नूपुर ऊपर कससि थीर।
दृढ़ कए पहिरसि तम सम चीर॥८॥

उठसि बिहँसि हँसि तेजिए सार।
तोर मन भाव कधन अँधिआर॥ १०॥

भनइ बिद्यापति सुनु बर नारि।
धैरज धर मन मिलत मुरारि॥ १२॥

---

१—बेआज=बहाना। ३—मृगमद पंक=कस्तूरी का लेप (जो काली है)। ४—कोन=कौन। किस नायक का भाग्य परिणत हुआ=किसका भाग्योदय हुआ है। ५—हेरि=देखना। ६—कखन=कब। कत=कितना। अछि—अस्ति=है। बेरि=समय। ७—नूपुर को पैर के ऊपरी भाग में कसकर स्थिर करती हो जिसमें चलने पर शब्द न हो। ८—तम-सम=अन्धकार के समान काला। ९—तेजिए सार=सार त्यागकर, अकारण ही। १०—तोर=तुम्हारे। भाव=अच्छा लगता है। अँधियार=अन्धकार।

( १०६ )

माधव, धनि आएलि कत भाँति।
प्रेम-हेम परखाओल कसौटी
भादव कुहु-तिथि राति ॥ २ ॥
गगन गरज घन तहिँ न गन मन
कुलिस न कर मुख बंका।
तिमिर-अंजन अलखार धोर जनि
तें उपजावति संका ॥ ४ ॥
भाग भुजग सिर कर अभिनय, कर-
झाँपल फनिमनि दीप।
जानि सखजन वन से देई चुम्बन
तें तुअ मिलन समीप ॥ ६ ॥
नारि-रतन धनि नागर अजमनि
रस गुन पहिरल हार।
गोविंद चरन मन कह कविरंजन
सफल भेल अभिसार ॥ ८ ॥

---

—हेम=सोना। कसौटी भादव कुहु-तिथि राति=भादों की अमावस्य की रात रूपी-कसौटी पर। ३—गगन=आकाश। कुलिस=वज्र, ठनका। मुख बंका=मुख टेढ़ा करना, विमुख करना। ४—तिमिर-अंजन=अन्धकार-रूपी अंजन का। जनि=नहीं। ५—भागते हुए सर्प के सिर पर मानों नृत्य करती है और सर्प के मणि को हाथ से ढाँक लेती है। ६—इस भाव का पद गीतगोविन्द में यों है—श्लिष्यति चुम्बति जलधर कल्पम्, हरिरुपगत इति तिमिर मन-

( ११७ )

चन्दा जनि उग आजुक राति ।
पिआ के लिखिअ पठाओब पाँति ॥ २ ॥
साओन सयँ हम करब पिरीत ।
जत अभिमत अभिसार क रीत ॥ ४ ॥
अथवा राहु बुझाएब हँसी ।
पिबि जनि उगिलह सीतल ससी ॥ ६ ॥
कोटि रतन जलधर तोहें लेह ।
आजुक रयनि घन तम कए देह ॥ ८ ॥
भनइ विद्यापति सुभ अभिसार ।
भल जन करथि पर क उपकार ॥ १० ॥

---

रूपम् ॥ ७—धनि = बाला ( राधे ) । नागर=नायक (कृष्ण) ८—कविरजन=विद्यापति का उपनाम ।

१—जनि=नहीं । उग=उदय हो । पठाओब=पठाऊँगी, भेजूँगी । पाँति=पत्र । ३—साओन सयँ=सावन मास से । ४—अभिमत=मनोनीत । जो अभिसार करने की निश्चित रीति है—निश्चित काल है । ६—पिबि=पीकर । उगिलह=उगल दो । ससी=चन्द्रमा । ७—जलधर=मेघ । लेह=लो । ८—रयनि=रजनी,रात । घन=घना, निबिड़ । तम=अंधकार । देह=दो । १०—करथि=करते हैं । पर क=दूसरे का ।

---

Poetry is an emotion realized in tranquillity.
—Wordsworth

( १११ )

आजु मोयँ जाएब हरि-समागम
कत मनोरथ भेल ।
घर गुरुजन निंद निरूपइत
चन्द उदय देल ॥२॥
चन्दा भलि नहि तुअ रीति ।
एहि लगि तोहें कलंक लागल
किछु न गुनह भीति ॥४॥
जगत नागरि मुख जितल जब
गगन गेला हारि ।
तइओ राहु गरास पड़ला
देब तोह कि गारि ॥६॥
एक मास थिहि तोहि सिरिजए
दए कलअओ बल ।
दोसर दिन पुनु पुर न रहसी
एहो पाप क फल ॥८॥
भनइ विद्यापति सुन तोयँ जुवती
न कर चाँद क साति ।
दिना सोरह चाँद क आइत
ताहि पर भलि राति ॥१०॥

२—निंद निरूपइत=नींद का निरूपण करते, सोते न-सोते । ४—भीति=डर । ५—संसार से जब स्त्रियों ने तुम्हारे मुख को जीत लिया—अपनी मुखश्री से तुम्हें पराजित किया—तब तुम हारकर

(११२)

गगन अब घन मेह दारुन, सघन दामिनि झलकई
कुलिस पातन सबद झनझन, पवन खरतर बलगई ॥२॥
सजनी, आजु दुर्दिन भेल।
कंत हमर नितांत अगुसरि सँकेत-कुंजहि गेल ॥४॥
तरल जलधर बरिख झर झर, गरज घन घनघोर।
साम नागर एकले कइसन पंथ हेरए मोर ॥६॥
सुमिरि मझु तनु अबस भेल जनि अथिर थर थर काँप।
इ मझु गुरुजन नयन दारुन, घोर तिमिरहि झाँप ॥८॥
तुरित चल अब किए बिचारह, जीवन मझु अगुसार।
कबीसेखर बचन अभिसर, किए से बिघिन-बिथार ॥१०॥

---

आकाश में भाग गये। ७—पुर=पूर्ण। ९—लाति=शास्ति, निन्दा। १०—आइति=आयत्त, सीमा। ताहि पर=उसके बाद।

१—गगन=आकाश। घन=घना, निबिड़। दामिनि=बिजली। २—कुलिस-पातन=वज्र का गिरना, उनके की ठनक। खरतर बलगई=अत्यन्त तेजी से सनसनाती हुई बहती है। ४—अगुसरि=अग्रसर होकर, आगे जाकर। संकेत=गुप्त मिलन-स्थान। ५—तरल=अस्थिर, चलायमान। जलधर=मेघ। बरिख=बरसता है। ६—साम=श्याम, श्रीकृष्ण। एकले=अकेले। ७—मझु=मेरा। अथिर=चंचल। ८—ई=यह। गुरुजन=बड़े लोग, श्रेष्ठ पुरुष। तिमिरहि=अन्धकार। ९—तुरति=तुरत। किए=क्या। बिचारतो=हो। मझु=मझ, में। अगुसार=अग्रसर होओ, बढ़ो। १०—अभिसर=अभिसार करो। बिथार=बिस्तार।

( ११२ )

रयनि काजर बम भीम भुजंगम
कुलिस परए दुरबार।
गरज तरज मन रोस बरिस घन
संसअ पड़ अभिसार ॥ २ ॥
सजनी, बचन छड़इत मोहि लाज।
होएत से होओ बरु सब हम अंगिकरु
साहस मन देल आज ॥ ४ ॥
अपन अहित लेख कहइत परतेख
हृदय न पारिअ ओर।
चाँद हरिन वह राहु कवल सह
प्रेम पराभव थोर ॥६॥

---

१—रयनि=रात। बम=वमन करता है। रयनि काजर बम=रात अन्धकारपूर्ण है। भीम=विशाल, भयानक। भुजंगम=सर्प। कुलिस=वज्र, ठनका। दुरबार=जिससे बचना मुश्किल है। २—रोस=रोष, क्रोध। ४—होएत से होओ बरु=जो होना होगा, वह भले ही हो जाय। अंगिकरु=अंगीकार करूंगी। ५—अहित=बुराई। लेख=समझना। परतेख=प्रत्यक्ष। ओर=सीमा, अन्त। ६—हरिन=चन्द्रमा में जो हरिण के आकार का काला धब्बा है। वह=धारण करना। कवल=कौर, ग्रास। सह=साथ, सहता है। पराभव=हार। राहु का ग्रास हो जाने पर भी चन्द्रमा हरिण को धारण किये रहता है, प्रेम में पराजय है ही नहीं—किसी विघ्न-बाधा से प्रेम का

चरन बेढ़िल फनि हित मानलि धनि
नेपुर न करए रोर।
सुमुखि पुछओं तोहि सरुप कहसि मोहि
सिनेह क कब दुर ओर ॥८॥
ठामहि रहिअ घुमि प स चिन्हिअ भूमि
दिग मग उपजु संदेह।
हरि हरि सिव सिव तावे जाइअ जिव
जावे न उपजु सिनेह ॥१०॥
भनइ बिद्यापति सुनह सुचेतनि
गमन न करह बिलम्ब।
राजा सिबसिंघ रूपनरायन
सकल कला अवलम्ब ॥११॥

---

नाश नहीं हो सकता। ७—बेढ़लि=लपेटना घेरना। फनि=सर्प। रोर=शब्द झंकार। पैर में सर्प लिपट जाने पर बाला ने उसे अपना हित समझा, क्योंकि (सर्प लिपट जाने से) नूपुर झंकार नहीं करते थे। ८—सरुप=सत्य। ओर=अन्त। सुन्दरी, मैं तुमसे पुछती हूँ, सच-सच बताओ, प्रेम की अन्तिम सीमा कहाँ पर है? ९—दिग=दिशा। घूम घूमकर एक ही स्थान पर चली आती हूँ। स्पर्श से ही पृथ्वी जानी जाती है (अन्धकार के कारण दीख नहीं पड़ती)। दिशा और राह के विषय में सन्देह है। मालूम होता है कि दिग्भ्रम हो गया है, जिससे मैं राह भूल गई हूँ। १०—तावे=तबतक। जावे=जबतक। ११—सुचेतनी=बुद्धिमती, सुचतुरा। गमन=जाने में।

( ११४ )

सखि हे, आज जाएब मोहि।
घर गुरुजन डर न मानब
बचन चूकब नहि ॥ २ ॥
चानन आनि आनि अंग लेपब।
भूषन कए गजमोति।
अंजन बिहुन लोचन - जुगुल
धरत धवल जोति ॥ ४ ॥
धवल बसन तनु झपाएब
गमन करब मंदा।
जइओ सगर गगन ऊगत
सहस सहस चंदा ॥ ६ ॥
न हम काहुक डीठि निवारबि
न हम करब ओत।
अधिक चोरी पर सयँ करिअ
एहे सिनेह क सोत ॥ ८ ॥
भन बिद्यापति सुनह जुबती
साहस सफल काज।
बूझ सिबसिंघ इ रस रसमय
सोरम देबि समाज ॥ १० ॥

---

१—चानन = चंदन । आनि = लाकर । ४—बिहुन = रहित । धवल-उजला ५—मंदा = धीरे-धीरे । ६-सगर = समग्र = समूचे । गगन = आकाश । ७-निवारबि = बचा दूँगी । ओत = ओट । ८—सोत = स्रोत।

( ११५ )

प्रथम अउवन नव गरुअ मनोभव
छोटि मधुमास रजनि।
जागे गुरुजन गेह रास्रए चाह नेह
संसअ पड़ल सजनि॥ २॥
नलिनी दल निर चित न रहए थिर
तत घर तत हो बहार।
बिहि मोर बड़ मंदा उगि जनु आए चंदा
सुति उठि गगन निहार॥ ४॥
पथहु पथिक संका पय पय धए पंका
कि करति ओ नव तरुनी
चलए चाह धसि पुनु पड़ खसि खसि
जाल क छेकलि हरिनी॥ ६॥
साए साए कओन बेदन तसु जाने।
निकुज बनहि हरि जाइति कओन परि
अनुखन हन पंचबाने॥ ८॥
बिद्यापति भन की करत गुरुजन
नींद निरूपन लागी।
नयन नीर भरि धीर झपावए
रयनि गमावए जागी॥ १०॥

---

१—मधुमास=चैत्र। २—नलिनी दल निर=कमल के पत्ते पर के पानी क समान। बहार=बाहर। ४—सुति=सोकर। ५ पय=पग। पंका=कीचड़ ६—जाल क छेकलि—जाल में घिरी हुई। ७ साए=सखी। ८—हन=मारना।

अवहु राजपथ पुरजन जागि।
चाँद-किरन नभमंडल लागि॥ २॥
सहए न पारए नव नव नेह।
हरि हरि सुन्दरि पड़लि संदेह॥ ४॥

कामिनि कएल कतहु परकार।
पुरुष क बेस कएल अभिसार॥ ६॥
धम्मिल लोल झोंट कए बंध।
पहिरल बसन आन करि छन्द॥ ८॥

अम्बर कुच नहि सम्बरु भेल।
बाजन-जंत्र हृदय करि लेल॥१०॥
अइसए मिलति घनि कुंज क माझ।
हेरि न चीन्हइ नागर राज॥१२॥

हेरइत माधव पड़लन्हि धंद।
परसइत भाँगल हृदय क दंद॥१४।
भनइ विद्यापति सुन बर नारि।
दूध-समुद्र जनि राज-मरालि॥१६॥

---

३—सहए न पारए=सह नहीं सकती। नव=नया। ५—परकार=प्रकार, उपाय। ७—धम्मिल=केश, वेणी। लोल=चञ्चल। झोंट=झोंटा, खोंपा, जूड़ा। चंचल वेणी को (साधुओं के ऐसा) जूड़े के समान बाँधा। ८—आन छन्द करि=दूसरी तरह से। ९—अम्बर=कपड़ा। सम्बरु=संभलना। किन्तु कपड़े से ढके जाने पर भी कुच सँभल न सके—छिप न सके। १०—बाजन-जन्त्र=सितार। हृदय करि

( ११७ )

चरन नूपुर उपर सारी।
मुखर मेखल कर निवारी ॥ २ ॥
अम्बर सामर देह झपाई।
चलहु तिमिर पथ समाई ॥४॥
समुद कुसुम रभस रसी।
अवहि उगत कुगत ससी ॥६॥
आएल चाहिअ समुखि तोरा।
पिसुन-लोचन भम चकोरा ॥८॥
अलक तिलक न कर राधे।
अंग विलेपन करह बाधे ॥१०॥
कुसुमित कानन कालिन्दि- तीर।
तहाँ चलि आओल गोकुल वीर। १२॥
तयँ अनुरागिनि ओ अनुरागी।
दूषन लागत भूषन लागी ॥१४॥
भनइ विद्यापति सरस कवि।
नृपति-कुल-सरोरुह रवि ॥१६॥

---

लेल=हृदय पर रख लिया। १३--धंद=संदेह। १४--दंद=द्वन्द्व, दुविधा। १६—समुद=समुद्र। राजसरालि—राजहंसिनी।

१, २--पैर के नूपुर को ऊपर चढ़ा लो, और मुखरा ( शब्द करने वाली ) करधनी को हाथ से निवारण करो। ३--अम्बर=वस्त्र। तिमिर-पथ=अन्धकार पूर्ण राह। समाई=घुसकर। ५--समुद=समूद्र। कुसुम=फूल। रभस=आनन्द। रसी=रस-युक्त। ६--कुगत=जिसका

( ११८ )

जागल घर पर नींद भेल भोर।
सेज तेजल उठि नंद-किशोर ॥२॥

सघन गगन हेरि नखतर पाँति।
अवधि न पाओल छूटल राति ॥४॥

जलधर रुचिहर सामर काँति।
जुबति-मोहन-बेस धरु कत भाँति ॥६॥

धनि अनुरागिनि जानि सुजान।
घोर अँधियारे कएल पयान ॥८॥

पर-नारी पिरित क ऐसन रीति।
चलल निभृत पथ न मानय भीति ॥१०॥

कुसुमित कानन कालिन्दि-तीर।
तहँ चलि आएल गोकुल बीर ॥१२॥

कविसेखर पथ मीलल जाई।
आएल नागर भेंटल राई ॥१४॥

---

आगमन अशुभ हो। सखी=चन्द्रमा। ८ पिसुन—दुष्ट। भम=भ्रमण कर रहे हैं। ९—अलक तिलक=महावर और टीका। १०—अंग विलेपन= शरीर में अंगराग लगाना। करह बाधे=बाधा कर दो, मत लगाओ।

१—घर पर जो जगे थे, सभी सो गये। ३-नखतर=नक्षत्र, तारे। ४—रात कितनी बीती, इसका अन्दाज न पाया। ५—जलधर= मेघ। रुचि-हर शोभा हरनेवाला। ६—जुबति मोहन=युवतियों को मोहनेवाला। १० निभृत=सुनसान पूर्ण, अन्धकार। १४—राई=राधा।

## ( ११९ )

तपन क ताप तपत भेल महि तल
तातल बालू दहन समान।
चढ़ल मनो-रथ भामिनि चलु पथ
ताप तपत नहिं जान ॥२॥
प्रेम क गति दुरबार।
नविन जौबनि धनि चरन कमल जिनि
तइओ कएल अभिसार।४॥
कुल-गुन-गौरव सति जस-अपजस
तृन करि न मानए राधे।
मन मधि मदन महोदधि उछलल
बूड़ल कुल-मरजादे ।६॥
कत कत बिघिन जितल अनुरागिनि
साधल मनमथ-तंत।
गुरुजन-नयन निबारइत सुबदनि
पाठ करए मन मंत।८॥
केलि कलावति कुसुम-सरिस-कुल
कौसल करल पयान।
जत छल मनोरथ पूरल मनमनमथ
इह कविसेखर भान ॥१०॥

---

१—तपन क=सूर्य की। ताप=गर्मी। तपत=तप्त, जलता हुआ। तातल=गर्म हो गया। दहन=अग्नि। २—मनो-रथ=इच्छा-रूपी रथ। भामिनी=स्त्री। ३—दुरबार=प्रबल। ४—जिनि=

निअ मंदिर सयँ पग दुइ चारि।
घन घन बरिस मही भर बारि॥ २॥
पथ पीछर वड़ गरुअ नितम्ब।
खसु कत बेरि नहीं अवलम्ब॥ ४॥
बिजुरि-छटा दरसावए मेघ।
उठए चाहे जल धारक थेघ॥ ६॥
एक गुन तिमिर लाख गुन भेल।
उतरहु दखिन भान दुर गेल॥ ८॥
ए हरि जानि करिअ मोयँ रोस।
आजुक बिलम्ब दइब निअ दोस॥१०॥

---

समान। तइओ=तो भी। ५—सति=सती स्त्रियों का। ६—मधि—मध्य, में। महोदधि—महा समुद्र। उछलल=उछलने लगा, तरंगित होने लगा। ७—मनमथ=कामदेव। तंत=यन्त्र। ८—निवारइत=बचती हुई। मन्त=मन्त्र। ९—कुसुम=फूल। सरसि=सरसी, तालाब। कुल (कूल)=किनारे। कौसल=छल से। १०—छल=था।

१—निअ=अपना। सयँ=से। पग=डेग। २—घन घन=घने बादल। महि भर बारि=पृथ्वी जल से भर गया। ३—पीछर=जिसपर पैर फिसल जायँ। गरुअ=भारी। नितम्ब=चूतड़। ४—खसु कत बेरि=कितनी बार गिर पड़ी। ६—जल धारा बाँधकर—मूशलधार—बरसना चाहता है। ७—तिमिर=अन्धकार। ८—उत्तर और दक्षिण का ज्ञान दूर ही हो गया दिशा-ज्ञान नहीं रहा।

माधव, करिअ सुमुखि समधाने।
तुअ अभिसार कएलि जत सुन्दरि
कामिनि करु के आने ॥ २ ॥
बरिस पयोधर धरनि बारि भरि
रयनि महा भय भीमा।
तइओ चललि धनि तुअ गुन मन गुनि
तसु साहस नहि सीमा ॥ ४ ॥
देखि भवन-भित लिखित भुजँग-पति
तसु मन परम तरासे।
से सुवदनि कर झपइत फनिमनि
बिहुसि आएलि तुअ पासे ॥ ६ ॥
निअ पहु परिहरि अइलि कमल-मुखि
परिहरि निअ कुल गारी।
तुअ अनुराग मधुर मद मातलि
किछु न गुनलि वर नारी ॥ ८ ॥
ई रस-रसिक बिनोद क बिन्दक
कवि विद्यापति गावे।
काम प्रेम दुहु एक मत भए रहु
कखने की न करावे ॥ १० ॥

२—के=कौन। २—आनें=दूसरा। ४—पयोधर=बादल। भीमा=डरावनी। ५—भित=दीवाल। भुजंग=सर्प। ७—कर=हाथ। फनिमनि=सर्प के मणि को। ७—पहु=प्रभु, प्रीतम। गारी—

( १२२ )

राहु मेघ भए गरसल सूर।
पथ परिचय दिवसहि भेल दूर ॥२॥

नहि बरिसए अबसन नहि होए।
पुर परिजन संचर नहि कोए ॥४॥

चल चल सुन्दरि कर गए साज।
दिवस समागम सपरत आज ॥६॥

गुरुजन परिजन डर करु दूर।
बिनु साहस अभिमत नहि पूर ॥८॥

एहि संसार सार बतु एक।
तिला एक संगम, जाव जिब नेह ॥१०॥

भनइ बिद्यापति कबिकंठहार।
कोटिहुँ न घट दिवस-अभिसार ॥१२॥

---

गालो, शिकायत। मेघ—कखने ''''''=कब क्या नहीं कराता।

१—मेघ ने राहु बनकर सूर्य को ग्रस लिया है—मेघ के कारण सूर्य हीनप्रभ हो गये हैं। २—पथ-परिचय=राह की पहचान। दिवसहि=दिन में ही। ३—अबसन=अवसन्न, समाप्त। मेघ न बरसता बरसता है, न खुल जाता है ४—गाँव में लोग नहीं आते-जाते। ५—कर गए साज=जाकर साज करो—श्रृंगार करो। ६—दिवस-समागम=दिन का मिलन। सपरत=सम्पूर्ण होगा। ८—अभिमत=मनोवाञ्छा। ९—सार=तत्त्व, सत्य। बतु=वस्तु। १०—एक क्षण के लिये रति-क्रीड़ा और जीवन-भर प्रेम करना। ११—कोटिहु=करोड़ों उपाय करने पर भी। न घट=न घट सकता, न हो सकता।

( १२३ )

आज पुनिम तिथि जानि मोयँ अएलिहुँ
उचित तोहर अभिसार।
देह-जोति ससि-किरन समाइति
के बिभिनावए पार॥ २॥
सुन्दरि अपनहु हृदय बिचारि।
आँखि पसारि जगत हम देखलि
के जग तुअ सम नारि॥ ४॥
तोहें जनि तिमिर हीत कए मानह
आनन तोर तिमिरारि।
सहज बिरोध दूर परिहरि धनि
चलु उठि जतए मुरारि॥ ६॥
दूती बचन हीत कए मानल
चालक भेल पँचबान।
हरि-अभिसार चललि बर कामिनि
बिद्यापति कबि भान॥ ८॥

---

१—पुनिम पूर्णिमा। अएलिहुँ=मैं आई। २—देह-जोति=शरीर की कांति। ससि-किरन—चन्द्रमा की किरण (में)। समाइति=घुल जायगी, मिल जायगी। के=कौन। बिभिनावए पार=विभिन्न कर सकता है, अलग कर सकता है। ४—जनि=नहीं। तिमिर=अन्धकार। हीत=मित्र। आनन=मुख। तिमिरारि=अन्धकार का शत्रु, चन्द्र। ६—जतए=जहाँ। ७—चालक=प्रेरक पँचबान=काम। हरि-अभिसार=कृष्ण से गुप्त मिलन करने को।

१२४

अरुन किरन किछु अम्बर देल।
दीप क सिखा मलिन भए गेल ॥२॥
तेँ तज माधव जएबा देह।
राखब चाहिअ गुपुत सनेह ॥४॥
दुरजन जागत परिजन कान।
सगर चतुरपन होएत मलान ॥६॥
भमर कुसुम रमि न रह अगोरि।
केओ नहि बेकत करए निअ चोरि ॥८॥
अपनयेँ धन हे धनिक धर गोए।
परक रतन परगट कर कोय ॥१०॥
फाब चोरि जौं चेतन चोर।
जागि जाए पुर परिजन मोर ॥१२॥
भनइ विद्यापति सखि कहु सार।
से जीवन जे पर उपकार ॥१४॥

---

१—अरुन-किरन=सूर्य की किरणें। अम्बर=आकाश। २—सिखा=लौ,टेम। ३—तज छोड़ो। जएबा देह=जाने दो। ४—गुपुत=गुप्त, छिपा हुआ। ६—सगर=सब। मलान=म्लान, मलिन। ७—भमर=भौंरा। रमि=रमण कर, बिहार कर। अगोरि=अगोरकर रहना। ८—बेकत=व्यक्त, प्रकट। ९—१०—धनी लोग अपने धन को भी छिपाकर रखते हैं। फिर दूसरे के धन को कहीं कोई प्रकट करता है? ११—फाब=फबना, शोभता। चेतन=चतुर। १३—सार=सत्य।

(१२५)

दुहु रुप लावनि मनमथ मोहनि
निरखि नयन भुलि आय।
रजनि-जनित रति विशेष अलापन
अलस रहल दुहु गाय॥२॥
चाँचर कुन्तल ताहे कुसुम-दल
लोलत आनहि भाँति।
दुहु दुहु हेरि मुख हृदय बाढ़ए सुख
बोलत भूलत पाँत॥४॥
निज निज मन्दिर नागरि नागर
चलइत करु अनुबन्ध।
विरह-विषानल दुहु तनु जारल
लोचन लागल धन्द॥६॥
भीतक चीत पुतुलि सन दुहु जन
रहल विदायक बेला।
प्रेम-पयोनिधि उछलि उछलि पड़
चेतन अचेतन भेला॥८॥
दुहु जन चीत-रीत हेरि सहचरि
छन छन गगनहि चाय।
रजनि पोहाओल सब जन जागल
से डर अधिक डराय॥१०॥
सेखर बुझि तब करि कत अनुभव
दुहु सँग भंग कराव।
निज निज मन्दिर गमन करल दुहु
गुरुजन भेद न पाव॥१२॥

( १२६ )

मन्दिर अछलों सहचरि मेलि ।
परसंगे रजनि अधिक भई गेलि ॥ २ ॥
जब सखि चलल्हु अप्पन गेह ।
तब मझु नींद भरल सब देह ॥ ४ ॥
सूति रहल हम करि एक चीत ।
दैब-बिपाक भेल बिपरीत ॥ ६ ॥
न बोल सजनि सुन सपन-सम्बाद ।
हँसइत केहु जनि कर परिवाद ॥ ८ ॥
बिषाद पड़ल मझु हृदयक माँझ ।
तुरित धोंचायलौं नीबिक काज ॥१०॥
एक पुरुष पुनु आओल आगे ।
कोप अरुन आँखि अधरक दागे ॥१२॥
से भय चिकुर चीर आनहि गेल ।
कपाल काजर मुख सिंदुर भेल ॥ १४ ॥
भतर कहल केह अपजस गाब ।
विद्यापति कह के पतिआब ॥ १६ ॥

---

१—अछलौं = मैं थी । सहचरि = सखी । २—परसगे = बातचीत में । रजनि = रात । ५—सूति रहल = सो रही । चीत एक करि = चित्त एकाग्र करके । ६—बिपाक = फल । ७—सपन = स्वप्न । ८—परिवाद = प्रवाद, शिकायत । १०—धोंचायलौं = शिथिल कर दिया । नीबिक काज = नीवी का बंधन । १२—अरुन = लाल । अधरक दागे = ओष्ठ पर चिह्न बना दिया ।

( १५७ )

कुसुम तोरए गेलहुँ जाहाँ।
भमर अधर खंडल ताहाँ ॥ २ ॥
तैं चलिएलहुँ जमुना तीर।
पवन हरल हृदय चीर ॥ ४ ॥
ए सखि सरुप कहल तोहि।
आनु किछु जनि बोलसि मोहि ॥ ६ ॥
हार मनोहर बेकत भेल।
उजर उरग सबअ लेल ॥ ८ ॥
तैं धसि मजूर जोड़ल झाँप।
नखर गाड़ल हृदय काँप ॥ १० ॥
भन विद्यापति उचित भाग।
बचन पाटव कपट लाग ॥ १२ ॥

---

१३—ते भय=उस डर से। चिकुर=केश। चीर=साड़ी। आनहि गेल=दूसरे ही ढंग का हो गया। १४—कपाल=मस्तक। १५—अंतर=हृदय की बात। १६—पतिआब=विश्वास करेगा।

१—कुसुम=फूल। गेलहुँ=मैं गई। २—भमर=भौंरा। अधर=ओष्ठ। ३—तैं=वहाँ से। ४—हृदय चीर—वक्षःस्थल की साड़ी, अंचल। ५—सरुप=सत्य। आनु=अन्य। ७—बेकत=व्यक्त, प्रकट। धवर=उज्ज्वल। उरग=सर्प। ९—झाँप जोड़ल=झपट पड़ा। १०—नखर गाढल=नख गड़ा गया। १२—पाटव=पटुता, चतुरता।

(१२८)

सखि हे तोहे हमर बहु सेवा।
ऐसनि बानि कबहु जनि बोलबि
जाति कुल किए मोर लेवा ॥ २ ॥
गोकुल नगर कान्हु रति-लम्पट
जौबन सहज हमारा।
तुहु सखि रभसि मोहे जनि बोलबि
लोक करब पतिआरा ॥४ ॥
केसर कुसुम हेरि हम कौतुक
भुज जुग मेटल ताहि।
दाड़िम भरम पयोधर ऊपर
पड़लहु कीर लोभाहि ॥ ६ ॥
चकित उभय भुज इति उति पेखल
तैं बेम भए गेल आन।
इथे परिबाद कहसि मोहे बैरिनि
इह कबि सेखर भान ॥ ८ ॥

---

१—हे सखि, मै तुम्हारी बहुत सेवा करूँगी। २—बानि=बोली। जाति कुल ''=मेरा जाति-कुल क्यों लोगी, क्यों नष्ट करोगी। ४—रभसि=दिल्लगी में। पतिआरा—विश्वास। ५—केशर के फूल देखकर, कौतुकवश, उसे दोनो हाथों से मसल दिया [जिस कारण मेरे अंगों में अंगराग लगे दीख पड़ते हैं]। ६—अनार समझकर सुग्गे मेरे कुचों पर लुभा गये। [उनकी चोंचों के आघात से कुच क्षतविक्षत हो गये, जिसे तुम नख रेखा समझ रहे हो]। ७—उभय=

( १८९ )

खरि नरि-बेग भासलि नाई।
धरए न पारथि बाल कन्हाई ॥ २ ॥
ते धसि जमुना फेलहुँ पार।
फूटल वलआ टूटल हार ॥ ४ ॥
ए सखि ए सखि न बोल मंद।
बिरह बचन बढ़ाए दंद ॥ ६ ॥
कुंडल खसल जमुन माँझ।
ताहि जोहइत पड़लि साँझ ॥ ८ ॥
अलक तिलक तें बहि गेल।
सुध सुधाकर वदन भेल ॥ ११ ॥
तटिनि रह न पाइअ बाट
तें कुच गड़ल कठिन काँट ॥ १२ ॥
भनइ विद्यापति अपसाद।
बचन-कओसल जितिअ बाद ॥ १४ ॥

---

दोनों। भुज=हाथ। तें= इससे। बेष= रूप—आन=दूसरा।

१—खरि=तीव्र। नरि=नदी। भासलि=भग गई। बह चलि। नाइ=नाव, नौका। ३—धसि=तैरकर। ४—वलआ=चूड़ी। ५—मंद=बुरी बात। ६—बिरह=विरस, कठोर। दंद=झगड़ा। ७—खसल=गिर पड़ा। ८—जोहइत=खोजने में। ९—अलक=अलता, महावर। तिलक=टीका। १०—सुध=शुद्ध, निष्कलंक। सुधाकर=चन्द्रमा। ११—तटनि=नदि। धार=रस्ता। १२—गड़ल=गड़ गया। १३—अपसाद=राजन।

ननदी सरुप निरूपह दोसे।
बिनु बिचार बेभिचार बुझओबह
सासू करतन्हि रोसे॥ ४॥
कौतुक कमल नाल सयँ तोरल
करए चाहल अवतंसे।
रोष कोष सयँ मधुकर आओल
तेंहि अधर करु दंसे॥ ४॥
सरबर-घाट बाट कंटक-तरु
देखहि न पारल आगू।
साँकरि बाट उबटि कहु चललहु
तें कुच कंटक लागू॥ ६॥

---

१४—बचन कओसल = वचन-चातुरी। बाद=मुकदमा।

१—सरूप = स्वरूप, आकृति। निरूपह = निरूपण करती हो मेरी ननद, तुम आकृति देखकर मुझे दोष लगाती हो। २—बेभिचार = व्यभिचार, पाप कर्म। बुझओबह = समझाओगी। रोसे=क्रोध। ३—नाल सयँ = मृणाल से। अवतंसे = सिर का आभूषण। ४—रोष=क्रोधित होकर। कोष=कमल का भीतरी भाग। मधुकर = भौंरा। तेहि=उसीने। दंसे करु=काट लिया (जिससे ओष्ठ मलिन हो गये) ५—सरबर = तालाब। बाट = राह। कंटक तरु=काँटों के पेड़। देखहि न पारल=देख न सकी। आगू= आगे। ६—साँकरि=संकीर्ण पतली। तें=इसमें। कुच = स्तन।

गरुअ कुम्भ सिर थिर नहिं थाकए
तेँ उघसल केस-पास।
सखि जन सयँ हम पाछे पड़लिहु
तेँ भेल दीघ निसास ॥ ८ ॥
पथ अपवाद पिसुन परचारल
तथिहु उतर हम देला
अमरख चाहि धैरज नहि रहले
तेँ गदगद सर भेला ॥१०॥
भनइ विद्यापति सुन वर जौवति
ई सभ राखल गोई।
ननदी सयँ रस रीति बढ़ावह
गुपुत वेकत नहि होई ॥१२॥

---

७—गरुअ = भारी। कुम्भ = घड़ा। सिर थिर नहि थाकए = सिर स्थिर नहीं रहता। उघसल = शिथिल हो गया। ८—सयँ = से। पीछे पड़िलिहु = पीछे पड़ गई। दीघ भेल = तीव्र हुआ। निसास = ऊँची साँस, उच्छ्वास। मैं सखियों के पीछे पड़ गई, अतः दौड़कर उन्हें पाने की चेष्टा करने के कारण साँस जल्दी-जल्दी आ रही है। ६—पथ = राह। अपवाद = शिकायत। पिसुन = दुष्ट। परचारल = प्रचारित किया, फैलाया। तथिहु = वहाँ। उत्तर देला = उत्तर दिया। १०-अमरख चाहि = अमर्ष वश, क्रोध के आवेग से। गदगद सर = भर्राई आवाज। ११—ई सभ = यह सब। गोई = छिपाकर। गुपुत वेकत नहि होई = जो प्रकट है, वह छिप नहीं सकता।

१३१

जाहि लागि गेल हे ताहि कहाँ लइलि हे
ता पति बैरि पितु काहाँ।
अछलि हे दुख सुख कहह अहन्त मुख
भूषन गमओलह जाहाँ ॥ २ ॥
सुन्दरि, कि कए बुझाओब कंते
जन्हिका जनम होइत तोहे गेलिहु
अइलि हे तन्हिका अंते ॥ ४ ॥
जाहि लागि गेलहु से चलिआएल
तें मोयँ धाएल नुकाई।

---

१—जाहि लागि=जिसके लिये (जल के लिये)। गेलि=गई। ताहि=उसे। कहाँ लाइलि=कहाँ लाई (नहीं लाई)। ता पति बैरि पितु कहाँ=उसके (जल के) पति=समुद्र, समुद्र का बैरी=अगस्त्य, अगस्त्य का पिता=घट, घड़ा; घड़ा—घड़ा=कहाँ हैं? २—अछलि=थी। भूषण=अंगराग आदि। गमओलह=खो दिया। जहाँ अंगराग आदि। (रति क्रीड़ा की मस्ती में) नष्ट हो गये, वहाँ के सुख-दुःख अपने ही मुख से कहो। ३—कि कए=क्या कहकर। बुझाओब=समझाओगी। ४—जन्हिका जनम होइत=जिसका (दिन का) जन्म होते ही—प्रातःकाल ही। अइलि हे तन्हिका अन्ते=उसके (दिन के) अन्त में—संध्या को आई। ५—जिसके लिये (जल के लिये) मैं गई, वह (जल-वृष्टि, वर्षा) चला आई—वर्षा होने लगी, जिससे मुझे दौड़कर छिपना पड़ा।

से चलि गेल ताहि लए चललिह्नु
तें पथ भेल अनेआई ॥ ६ ॥
संकर-वाहन खेड़ि खेलाइत
मेदिनि-वाहन आगे ।
जे सब अछलि सँग से सब चकालि भँग
उबरि अएलहुँ अति भागे ॥ ८ ॥
जाहि दुइ खोज करइ छथि सासुन्हि
से मिलु अपना संगे ।
भनइ बिद्यापति सुन बर जौबति
गुपुत नेह रति-रंगे ॥ १० ॥

---

६—से=वह ( जल वृष्टि ) चली गई तब उसे ( जल ) लेकर चली । तें=इस कारण । पथ=राह । अनेआई=अन्याय । ७-संकर-वाहन=बैल । खेड़ि खेलाइति=खेल कर रहा था, आपस में लड़ रहा था । मेदिनि वाहन=सर्प । आगे=आगे था । ८—अछलि=थो । भाँग=छिटककर । उबरि अएलहुँ=उबर आई, बच आई । भागे=भाग्य से ही । ६—जिन दोनों ( जल और घड़ा ) की खोज सासुजी कर रही हैं, वे दोनों अपने साथियों से मिल गये-( वर्षा हो रही थी कि घड़ा फूट गया-घड़े का पानी वर्षा के पानी में मिल गया । और मिट्टी का घड़ा मिट्टी में मिल गया ) । १०—जौबति=युवती । गुपुत नेह=गुप्त प्रेम । रति-रंगे=रति क्रीड़ा ।

---

When passion and philosophy meet in a single individual, we have a great poet —Browning.

खनहि खन महँघि भइ किछु अरुन नयन कइ
कपट धरि मान सम्मान लेही।
कनक जयँ प्रेम कसि पुनु पलटि बाँक छवि
आधि लयँ अधर मधु-पान देहि ॥ ॥
अरेरे इंदुमुखि अढ़ न कर पिअ हृदय खेद हर
कुसुम-सर रंग संसार सारा ॥ ३ ॥
बचन बस होसि जनु ससरि भिन्न होइत तनु
सहज बरु छाड़ि देब सयन सीमा।
प्रथमे रस भंग भेल तासे मुख सोभ गेल
बाँधि भुज-पास पिय धरब गीमा ॥ ५ ॥
जदि नयन-कमल-भर मुकुल कल कान्ति धर
खर नखर-घात कइ सेहे बेला।
परम पद लाभ सम मोद चिर हृदय रम
नागरि सुरत सुख अमिअ मेला ॥ ६ ॥
सरसकवि सुरस भन चारु तर चतुरपम
नारि अराहिआइ पंचबान।
सकल जन सुनन गति राम लखिमाक पति
रूप नारायन सिवसिंघ जाना ॥ ९ ॥

[ मान-शिक्षा ] १—महँघि=महँगा । २—अढ़=टालमटूल । कुसुम-सर=कामदेव । ५—गीमा=ग्रीवा, गरदन । ६—यदि नयन रूपी कमल कली का रूप धारण करे—आँखें झिपने लगें—तो उस समय नख का विकट प्रहार करना।

लोचन अरुन बुझल बड़ भेद।
र उजागर गहब निवेद॥२॥
तत हि जाह हरि न करह लाथ।
रयनि गमओलह जन्हिके साथ॥४॥
कुच कुंकुम माखल हिय तोर।
जनि अनुराग राँगिकरु गोर॥६॥
आनक भूषन तोर बलङ्क।
चइओ भेद मन्द ओ परसङ्क॥८॥
चिटि-गुन चुपइलि राइक पोरि।
लओले ताम्बुल भेल चोरि॥१०॥
भनइ विद्यापति चजयहु हाद।

( ११४ )

कुंकुम लओलह नख-त गोइ।
अधरक काजर अएलह धोइ ॥२॥
तइओ न छपल कपट-बुधि तोरि।
लाचन अरुन बेकत भेल चोरि। ४॥
चल चल कान्ह बोलह जनु आन।
परतख चाहि अधिक अनुमान ॥ ६ ॥
कानओ प्रकृति बुझओं गुनसीला।
जस तोर मनोरथ मनसिज-लीला ॥ ८ ॥
बचन नुकाबह बेकतओ काज।
तोय हँसि हेरह मोय बड़ लाज ॥ १० ॥
अपथहु सपथ बुझाबह राधे।
कोन परि खेओम सठ अपराधे ॥ १२ ॥
भनइ बिद्यापति पिअ अपराध।
उदघट न कर मनोरथ साध ॥१४॥

१—नायिका ने जो अपने नखों मे बकोटकर तुम्हारे वक्षस्थल पर चिह्न बना दिया था, उसे कुंकुम लगाकर छिपा लाये हो। २—अधरक=ओष्ठ का। अएलह =आये हो। ३—छपल=छिपसका। ४—अरुन=लाल। बेकत=व्यक्त, प्रकट। ५—आन=अन्य। ६—परतख=प्रत्यक्ष। ७—प्रकृति=स्वभाव। ८—जस=जैसा। मनसिज=कामदेव। ९—नुकावह=छिपाते हो। १०—तुम हंसकर (मेरी ओर) देखते हो, किन्तु मुझे लज्जा आती है। ११—अपथहु=बुरी राह जाने पर भी। १२—कोन परि=किस प्रकार। खेओम=क्षमा करुँगी। १४—उदघट=प्रकाश। साध=इच्छा।

(१९५)

आध आध मुदित भेल दुहु लोचन
बचन बोलत आध आधे ।
रति-आलस सामर तनु झामर
हेरि पुरल मोर साधे ॥२॥
माधव, चल चल चल तन्हि ठाम ।
जसु पद-जावक हृदयक भूषन
अबहु जपत तसु नाम ॥४॥
कत चंदन कत मृगमद कुंकुम
तुअ कपोल रहु लागि ।
देखि सौति अनुरुप कएल बिहि
अतए मानिए बहु भागि ॥६॥

---

१—मुदित=मुँदे हुए । २—रति आलस=काम क्रीड़ा-जनित थकावट । सामर=श्यामता । झामर=मलिन । हेरि=देखकर । साधे=हौसला । ३—चल=जाओ । तन्हि ठाम=उसी जगह । ४—जसु=जिसके । पद जावक=पैर का महावर । जिसके पैर का महावर तुम्हारे हृदय आभूषण हुआ है, उसीका नाम तुम अब भी जप रहे हो। [अकस्मात् कृष्ण के मुँह से उस नायिका का नाम निकल गया था] । ५—कत=कितना । मृगमद=कस्तूरी । कुंकुम=केशर । कपोल=गाल । ६—अनरूप=समान ।
६—मैं तो इसीमें अपना सौभाग्य मानती हूँ कि ब्रह्मा ने मुझे एक योग्य सौत दी है ।

सुन सुन सुन्दरि कर अवधान।
बिनु अपराध कहसि काहे आन ॥२॥
पुजलौं पसुपति जामिनि जागि।
गमन बिलम्ब भेल तेहि लागि ॥४॥
लागल मृगमद कुंकुम दाग।
उचरइत मंत्र अधर नहि राग ॥६॥
रजनि उजागर लोचन घोर।
ताहि लागि तोहे मोहे बोलसि चोर ॥८॥
नवक बसेखर कि कहब तोय।
सपथ करह तब परतीत होय ॥१०॥

---

१—अवधान=मनोयोग, ध्यान देना। कहसि काहे आन=दूसरी बात क्यों कह रही हो। पसुपति=महादेव। जामिनि=रात। ४-गमन=आने में, चलने में। तेहि लागि=इसी लिये। ५—६—उचरइत=उच्चारन करने। राग=लालिमा। कस्तुरी और केशर से शिव की पूजा की शरीर पर उन्हींके चिह्न है। बार बार मंत्र उच्चारण करने के कारण ओष्ठ की ललाई नष्ट हो गई। ७-रजनि=रात। उजागर=जागरण, घोर=भयानक (लाल) ८—इसी लिये तुम मुझे चोर कहती हो। ९—१०—विद्यापति कहते हैं—तुम क्या कहोगे, जब शपथ करो, तो तुम्हारी बातों पर विश्वास हो।

[ अगले पद में श्रीकृष्ण की विचित्र शपथ पढ़िये और गौर कीजिये ]

ए धनि मानिनि करह संजात।
तुअ कुच हेम-घट हार भुजंगिनि
ताक उपर धर हात ॥ २ ॥
तोहे छोड़ि जदि हम परसब कोय।
तुअ हार-नागिनि काटब मोय ॥ ४ ॥
हमर बचन यदि नहि परतीत।
बुझि करह साति जे होय उचीत ॥ ६ ॥
भुज-पास बाँधि जघन-तर तारि।
पयोधर-पाथर हिय दह भारि ॥ ८ ॥
उर-कारा बाँधि राख दिन-राति।
बिद्यापति कह उचित इह साति। १० ॥

---

१—धनि=बाला। करह संजात=संयत करो, क्रोध छोड़ो। २—हेम-घट=सोने का घड़ा। भुजंगिनि=सर्पिणी। ताक=उसके। [यदि विश्वास न हो तो शपथ करा लो। सोना छूकर शपथ खाना प्रामाणिक माना जाता है, सो] तेरे कुच रूपी सोने के घड़े तथा हार रूपी सर्पिणी के उपर हाथ रखकर मैं शपथ खाता हूँ। ३—छोड़ि=छोड़कर। परसब=स्पर्श करूँगा। कोय=किसी को। ६—साति=शास्ति, दण्ड। ७—भुज-पास=भुजा रूपी जंजीर। जघन तर=जाँघों के बीच में। तारि=ताड़ना करके, खूब ठोक-पीट के। ८—स्तनरूपी भारी पत्थर हृदय पर रख दो। ९—उर-कार=हृदय रूपी जेलखाने में। राख=रक्खो। १०—इ=यह। साति=शास्ति, दंड।

